मैं आज हिंसाका अुपभोग करता हूँ तो कल निश्चय ही मुझे अधिक भारी हिंसाका सामना करना पड़ेगा। अहिंसाको अगर हम जीवनका नियम बना लेते हैं तो अिसमें संदेह नहीं कि जीवनमें हमें अनेक समझौते करने पड़ेंगे। किन्तु अनन्त अखण्ड कलहकी अपेक्षा यह स्थिति अधिक अच्छी है।'

'धनी मनुष्यकी न्याय्य स्थितिका वर्णन अेक शब्दमें आप किस प्रकार करेंगे?'

"वह ट्रस्टी है। मैं अैसे कितने ही मित्रोंको जानता हूँ जो गरीबोंके लिअे पैसा कमाते हैं और खर्च करते हैं और खुदको अपनी संपत्तिका स्वामी नहीं किन्तु ट्रस्टी मानते हैं।'

'मेरे भी कुछ अमीर और गरीब मित्र हैं। मैं खुद अपने पास कोअी संपत्ति नहीं रखता, पर मेरे धनी मित्र जो धन मुझे देते हैं अुसे मैं स्वीकार कर लेता हूँ। अिस बातको मैं किस तरह अुचित मान सकता हूँ?'

'आप खुद अपने लिअे कुछ भी स्वीकार न करें। सैर-सपाटेकी गरजसे स्विट्जरलैण्ड जानेके लिअे आप कोअी चैक स्वीकार न करें, पर हरिजनोंके लिअे कुअें, स्कूल अथवा औषधालय बनवानेके लिअे आप लाखों रुपये भी स्वीकार कर लें। स्वार्थकी भावना छोड़ देनेसे यह प्रश्न सहज ही हल हो जाता है।'

'पर मेरा निजी खर्च कैसे चलेगा?'

'आपको अिस सिद्धान्तके अनुसार चलना होगा कि हरअेक मजदूरको समान मजदूरी मिलनी चाहिये। आपको अपनी कमसे कम मजदूरी लेनेमें कोअी संकोच नहीं होना चाहिये। हम सब यही तो करते हैं। भणसालीकी मजदूरी केवल गेहूँका आटा और नीमकी पत्तियाँ हैं। हम सब भणसाली तो नहीं हो सकते। लेकिन वे जैसी जिन्दगी बसर कर रहे हैं अुसके नजदीक पहुँचनेका प्रयत्न तो हम कर ही सकते हैं। मैं अपनी आजीविका प्राप्त करके संतोष मान लूँगा, पर मैं किसी धनी आदमीसे यह सिफारिश नहीं कर सकता कि वह मेरे लड़केको अपने यहाँ किसी अच्छी जगह पर रख ले। मुझे तो अितनी ही चिन्ता रखनेकी जरूरत है कि जब तक मैं समाजकी सेवा करता रहूँ, तब तक मेरा यह शरीर टिका रहे।'

'किन्तु जब तक मैं किसी धनवानसे अपने निर्वाहका खर्च लेता हूँ, तब तक निरंतर अुससे यह कहते रहना क्या मेरा कर्तव्य नहीं है कि तुम्हारी स्थिति किसीके लिअे अीर्षाकी चीज नहीं है और तुम्हारी आजीविका पर जितना खर्च होता है अुसके सिवा बाकीकी सम्पत्ति परसे तुम्हें अपना स्वामित्व हटा लेना चाहिये?'

हा अवश्य असा कहना आपका कतव्य है।

पर ये धनी मनुष्य भी सब अेक समान थोड ही होते ह? अुनमें से कुछ तो शराबके व्यापारसे मालामाल बन जात ह।

हा भेद आप अवश्य करे। आप खुद कलवारका पसा न लें पर आपन अगर किसी सेवाकायके लिअ धनकी अपील निकाली हो तो आप क्या करेग? क्या आप लोगोसे यह कहते फिरेग कि जिन्होन न्यायके पथ पर चलकर पसा कमाया हो वे ही अिस फण्डमें पसा दें? अिस बात पर अेक पाओीकी भी आशा रखनके बजाय म अपीलको ही वापस ले लेना पसन्द करूगा। यह निणय करनवाला कौन है कि अमुक मनुष्य धमवान है और अमुक अधर्मी। और धम भी तो अेक सापेक्ष वस्तु है। हम अपन ही दिलसे पूछें तो पता चलेगा कि हम आजीवन धम या न्यायका अनुसरण करके नही चले। गीतामें कहा है कि सबका अेक ही लेखा है अिसलिअ दूसराके गुण दोष देखते फिरनके बजाय दुनियामें अलिप्त बनकर रहो। अहभावका नाश ही सच्चा जीवन रहस्य है।

सेरेसोलन कहा ठीक अिसे म समझता हू। और थोडा देर वे शात रहे। फिर आह भरकर अुन्होन कहा पर कभी कभी स्थिति अत्यन्त कठिन कर मालूम होती है। बिहारमें म कुछ असे आदमियोसे मिला हू जो दो आनसे भी कम और कभी कभी तो अेक आनसे भी कमकी मजदूरीके लिअ सवेरेसे शाम तक जी-तोड परिश्रम करते ह। अुन लोगोन मुझ अक्सर यह कहा है कि अमीर आदमी आज अन्यायका पसा जोड जोडकर खूब मौज अडा रहे ह क्या ही अच्छा हो कि अनसे यह पसा छीन लिया जाय। म यह सुनकर अवाक हो जाता था और आपकी याद दिलाकर अुनका मुह बन्द कर दिया करता था।

सेरेसोलकी सभी शकाओका समाधान तो नही हुआ। तमाम दिन काम करनके बाद गाधीजीको मारे थकानके नीद आ रही थी नही तो सेरेसोलकी बातोका सिलसिला जारी ही रहता। पर अुन्होन अपनी मनोदशाका जिस वेदनाके साथ आग रखा और अिस प्रश्नकी चर्चा करत हुअ अनके चेहरे पर जो विषादकी रेखा दिखाओी देती थी अुसे देखकर असा लगता था कि यह हो नही सकता कि अन्यायकी असी असी बातें सुनकर किसीके अतरको चोट न पहुचे। अुन्हे अितना तो प्रकट ही हो गया कि यह प्रश्न अतमें अहिंसाका बन जाता है और तब यह सवाल हमारे सामन आ जाता है कि अहिंसाके पालनमें हम कहा तक आग बढनको तयार ह।

हरिजनसेवक ७-६-३५ पृ १२६-२७

# ९०

## धनी संरक्षक हैं

अेक मित्र लिखते हैं

'आपको यह जानकर खुशी होगी कि धनियोंकी संरक्षकता (ट्रस्टीशिप) के बारेमें आपके जो विचार हैं अुनकी कल्पना १३०० वर्ष पूर्व भी की गअी थी। पवित्र ग्रंथ हदीसमें अिस आशयका पद्य है—'लोगोंके पास जो कुछ धन-दौलत है वह मेरी सम्पत्ति है क्योंकि गरीब मेरे बच्चे हैं और धनी अुनके पास जो धन-दौलत है अुसके संरक्षक। अिसलिअे जो धनी मेरे गरीब बच्चोंकी आराम खर्च नहीं करेंगे अुन्हें मैं दोजख (नरक) में भेज दूंगा जहां अुनकी कोअी सार-सम्हाल नहीं होगा।

यह पत्र गुजरातीमें है और अुसमें किसी अखबारसे लिया हुआ जिसका नाम नहीं दिया गया है वह सारा पद्य गुजराती लिपिमें अुसके गुजराती अनुवादके साथ लिया हुआ है। देवनागरी लिपिमें अुसका अविकल रूप अिस प्रकार है

अल मानु मारी बन फकराओ अयाली बल अग्नियाओ बकलाआ कमन बतलाय मारो अला अमाला अुदखलहुमार बला अुवाली।'

पाठकोंको यह जानकर आश्चर्य होगा कि गुजराती पाठक पच्चीस प्रतिशत शब्दोंको आसानीसे समझ लेते हैं यानी अुनकी भाषामें वे प्रचलित हैं।

हरिजनसेवक ३०-९-३९ पृ० २६३

# ९१

## अच्छिक गरीबी बनाम धनवानोंकी संरक्षकता

प्र०—धर्ममय अुपायोंसे लाखों रुपये कम कमाये जा सकते हैं? स्व० श्री जमनालालजी जो अुत्तम व्यवसायी थे कहा करते थे कि धन कमानेमें पाप तो होता ही है। धनिक कितना ही सज्जन क्यों न हो वह अपने कमाये हुअे धनमें से अपनी सच्ची जरूरतसे कुछ अधिक तो खर्च कर ही डालता है। यह भी पाप है। अिसलिअे ट्रस्टी बननेकी बात छोड़कर धनवान न बनने पर ही जोर क्यों न दिया जाय?

अु०—प्रश्न अच्छा है। अिससे पहले भी यह सवाल पूछा जा चुका है। जमनालालजीने जो यह कहा कि धन कमानेमें पाप तो है ही वह ठीक कहा ही है जैसा गीतामें कहा गया है कि आरम्भमात्र दोषपूर्ण है। मेरा यह विश्वास

है कि जानबूझकर पाप न करते हुए भी धन कमाया जा सकता है। अदाहरणके लिअ अगर मुझे अपनी अक अकड़ जमीनमें सोनेकी कोअी खान मिल जाय तो मैं धनवान बन जाअूँगा। पर धनवान न बनने पर तो मेरा जोर है ही। मैं जो धन कमाना छोड़ दिया अुसका मतलब ही यह है कि धनी लोग अपने धनका अपयोग सेवाके लिअ करें। यह भी ठीक है कि धन वाले भरसक कोशिश करने पर भी अक्सर अपने गरीब साथियोंके मुकाबले कुछ ज्यादा ही खर्च कर डालेंगे। लेकिन यह कोअी नियम नहीं है। आम तौर पर स्व० जमनालालजी मध्यम श्रेणीके अनेक लोगोंकी और अपने साथियोंकी तुलनामें कम ही खर्च करते थे। मैंने असे सैकड़ों धनवानोंको देखा है जो अपने लिअ बड़े कंजूस होते हैं। वे जैसे तैसे अपना गुजारा करते हैं। यह भी नहीं कि जिसमें वे किसी तरहका गौरव अनुभव करते हैं। अपने अूपर कम खर्च करनेका अनका अेक स्वभाव ही बन जाता है।

धनवानोंके दृष्टिकोणके बारेमें भी मुझे यही कहना है। मेरा आशय तो यह है कि धनवान लोग अपनी सन्तानके लिअ धनके रूपमें कुछ न छोड़ें। हां अनको अच्छी शिक्षा दें रोजगार धंधेके लिअ तैयार करें और स्वावलम्बी बना दें। परन्तु दुःख तो यह है कि वे असा नहीं करते। अुनके बालक पढ़ते हैं गरीबीकी महिमा भी गाते हैं लेकिन अपने लिअ वे अधिकसे अधिक धन चाहते हैं। असी हालतमें मैं अपनी व्यावहारिक बुद्धिका अुपयोग करके अुन्हें वही सलाह देता हूं जो अनके बसकी होती है। हम लोगोंका जो गरीबीको पसन्द करते हैं अुसे अपना धर्म मानते हैं और अधिक समानताके हामी हैं धनवानोंसे द्वेष न करना चाहिये। यदि वे अपने धनका सदुपयोग करते हैं तो असेसे हमें संतोष होना चाहिये। साथ ही हमें यह श्रद्धा रखनी चाहिये कि अगर हम अपनी गरीबीमें सुखी और आनन्दित रहेंगे तो धनवान लोग भी हमारी नकल करेंगे। सच तो यह है कि गरीबीमें धर्मका दर्शन करनेवाले और मित्रोंके पर भी धनका त्याग करनेवाले लोग दुनियामें गिनगिने ही पाये जाते हैं। अिसलिअ हमें अपने जीवनके द्वारा यह सिद्ध कर दिखाना होगा कि असलमें धर्मके रूपमें स्वीकार की गयी गरीबी ही सच्ची सम्पत्ति है।

हरिजनसेवक १-३-४२ पृ ६२

# ९२

## गरीबोंके संरक्षक और सेवक बनें

[७ मार्च १९३१ को दिल्लीमें भारतीय व्यापारी-मंडलके सम्मुख दिये गये गांधीजीके भाषणसे।]

आपके अध्यक्ष महोदयने कांग्रेसकी बहुत तारीफ की है और साथ ही अुन्होंने यह भी सुझाया है कि आर्थिक मामलोंमें कोओ भी निर्णय करनेसे पहले कांग्रेसको व्यापारी-विशेषज्ञोंका अभिप्राय ले लेना चाहिये। मैं अिस सुझावका स्वागत करता हूँ। कांग्रेस हमेशा आपकी सलाह और सहायता पानेको अुत्सुक रहेगी। लेकिन मुझे आपसे कहना चाहिये कि कांग्रेस किसी अेक खास वर्गकी संस्था नहीं है। वह तो सभी वर्गोंकी है। मगर चूँकि हिन्दुस्तानकी आबादी खास ज्यादा किसानोंकी है अिसलिअे वह किसानोंकी प्रतिनिधि बनना चाहती है। कांग्रेसको दरअसल हिन्दुस्तानके गरीबोंका ही प्रतिनिधित्व करना चाहिये। लेकिन अिसका यह अर्थ नहीं कि और सब वर्गों — मध्यम वर्ग, व्यापारी वर्ग या जमींदारों — का नाश करके गरीबोंका हित साधना है। अिसका अर्थ मात्र अितना ही है कि दूसरे सब वर्गोंको गरीबोंके हितके अनुकूल होकर रहना है। कांग्रेस हिन्दुस्तानमें व्यापार अुद्योगकी अुन्नति चाहती है। अिसके लिअे वह सतत प्रयत्नशील है। धीरे धीरे व्यापारी वर्ग कांग्रेसकी ओर आकृष्ट होता चला आ रहा है। पिछले वर्ष व्यापारियोंने आन्दोलनमें जो मदद दी है वह स्तुत्य है। मुझे भी आपने निमंत्रण देकर जो आज यहाँ बुलाया है वह मेरे नेताके कारण नहीं बल्कि अिसलिअे कि मैं कांग्रेसका नम्र सेवक हूँ और दरिद्र-नारायणका प्रतिनिधि हूँ। व्यापारी वर्गकी ओरसे की गयी सेवाओंको मैं भूल नहीं सकता। लेकिन मैं चाहता हूँ कि आप अेक कदम और आगे बढ़ें। आप कांग्रेसको अपनाअिये, अुसे अपनी बना लीजिये, तो हम खुशी खुशी आपके हाथोंमें अुसकी लगाम सौंप देंगे। यह काम आपके हाथों ज्यादा अच्छी तरह होगा। लेकिन कांग्रेसकी लगाम आप अपने हाथमें अिसी शर्त पर ले सकेंगे कि आप अपनेको गरीबोंके संरक्षक और सेवक समझें या पंडित मालवीयजीके शब्दोंमें कहूँ तो आपको [illegible] थोड़ा पाकर संतोष मानना चाहिये। आप कहेंगे कि यह असम्भव है। लेकिन अैसी बात नहीं। शुद्ध नीतिसे व्यापार करनेवाले अनेक मित्रोंको मैं जानता हूँ। अब यह खुली बात है कि आप चाहें तो आसानीसे कांग्रेसकी बागडोर अपने हाथमें ले सकते हैं। आप जानते हैं कि कांग्रेसके विधानमें अैसा कोओ [illegible] विधान

नही है। वह पिछले दस वर्षसे बिना किसी रुकावटके काम करता रहा है। वह वस्तुत व्यक्तिगत मताधिकारके आधार पर ही रचा गया है।

यग अिडिया १६–४–३१ पृ० ७८ ७९

## ९३

## अपनी दौलतका त्याग करके तू अुसे भोग

[खेडा जिलेके अक गावमें हुअी अक सशस्त्र डकैतीके सिलसिलेमें गाधीजी द्वारा लिखित अक दुखद घटना शीर्षक लेखसे।]

धनवानोको अपना धर्म सोच लेना है। अगर अपनी जायदादकी रक्षाके लिअ अुन्होंने सिपाही वगैरा रखे तो मुमकिन है कि लूट-मारके हगाममें ये रक्षक ही अुनके भक्षक बन जायेंगे। अिसलिअ धनवानोको या तो हथियार चलाना सीख लेना चाहिये या अहिंसाकी दीक्षा ले लेनी चाहिये। अिस दीक्षाको लेने और देनेका सबसे अुत्तम मत्र है तेन त्यक्तेन भुजीथा — अपनी सपत्तिका त्याग करके तू अुसे भोग। अिसको जरा विस्तारसे समझाकर कहू तो यह कहूगा तू करोडो खुशीसे कमा। लेकिन समझ ले कि तेरा धन सिर्फ तेरा नही सारी दुनियाका है अिसलिअ जितनी तेरी सच्ची जरूरतें हो अुतनी पूरी करनेके बाद जो बचे अुसका अुपयोग तू समाजके लिअ कर। शान्तिकी साधारण अवस्थामें तो अिस नसीहत पर अमल नही हुआ। लेकिन सकटके अिस समयमें भी अगर धनिकोने अिसे नही अपनाया तो दुनियामें वे अपने धन और भोगके गुलाम बनकर ही रह सकेंगे और अन्तमें शरीर-बलवालोकी गुलामीमें बध जायेंगे।

मै अुस दिनको आता देख रहा हू जब धनकी सत्ताका अन्त होनेवाला है और गरीबोका सिक्का चलनेवाला है फिर चाहे वह शरीर-बलसे चले या आत्मबलसे। शरीर-बलसे प्राप्त की हुअी सत्ता मानव-देहकी तरह क्षणभगुर होगी जब कि आत्मबलसे प्राप्त की हुअी सत्ता आत्माकी तरह अजर-अमर रहेगी।

हरिजनसेवक १–२–४२ पृ० २

[गाधीजीके अुपरोक्त नोटके सिलसिलेमें श्री शकरराव देवने जो प्रश्न पूछा था अुसका जवाब देते हुअे गाधीजी द्वारा हरिजनसेवक के १ मार्च १९४२ के अकमें पृ० ६३ पर लिखित अगाढ ही नही शीर्षक लेख।]

श्री शंकरराव देव लिखते हैं :

'पिछले 'हरिजनसेवक' के अेक दुसरे घटना आपने अपने लेखमें आप धनवानोंसे कहते हैं कि वे करोड़ों खुशीसे कमायें, लेकिन यह समझ लें कि अुनका यह धन सिर्फ अुन्हींका नहीं, सारी दुनियाका है, अिसलिअे अपनी सच्ची जरूरतोंको पूरा करनेके बाद जितना धन बचे अुसका अुपयोग अुन्हें समाजके लिअे करना चाहिये। जब मैंने अिसे पढ़ा तो पहला सवाल मनमें यह अुठा कि अैसा क्यों होना चाहिये? पहले करोड़ों कमाना और फिर समाजके हितके लिअे अुन्हें खर्च करना? आजकी अिस समाज रचनामें करोड़ों कमानेके साधन अशुद्ध ही हो सकते हैं, और जो आदमी अशुद्ध साधनोंसे करोड़ों कमाता है अुससे 'तेन त्यक्तेन भुंजीथाः' मन्त्रके अनुसार चलनेकी आशा नहीं रखी जा सकती, क्योंकि अशुद्ध साधनों द्वारा करोड़ों कमानेकी क्रियामें कमानेवालेका चरित्र दूषित या भ्रष्ट हुअे बिना रह ही नहीं सकता। अिसके सिवा आप तो हमेशासे शुद्ध साधनों पर जोर देते रहे हैं। मुझे डर है कि अिस मामलेमें कहीं लोग गलतीसे यह न समझ लें कि आप साधनोंकी अपेक्षा साध्य पर ज्यादा जोर दे रहे हैं।

अतअेव मेरा निवेदन है कि आप कमाअीके साधनोंकी शुद्धता पर भी अधिक नहीं तो अुतना जोर अवश्य दीजिये, जितना कमाये हुअे धनको लोकहितके कामोंमें खर्च करने पर देते हैं। मेरे विचारमें यदि साधनोंकी शुद्धिका दृढ़तासे पालन किया जाय, तो कोअी आदमी करोड़ों कभी कमा ही नहीं सकेगा और अुस दशामें समाजके हितके लिअे अुसे खर्च करनेकी कठिनाअी बहुत गौण रूप ले लेगी।'

मैं अिससे सहमत नहीं हूँ। मैं निश्चित रूपसे यह मानता हूँ कि आदमी बिलकुल शुद्ध साधनोंसे करोड़ों रुपये कमा सकता है। अिसमें यह मान लिया गया है कि अुसे कानूनन सम्पत्ति रखनेका अधिकार है। दलीलके तौर पर मैंने यह माना है कि निजी सम्पत्ति अपने आपमें अशुद्ध नहीं समझी गअी है। अगर मेरे पास किसी खेतका पट्टा है और मुझे अुसमें से अचानक कोअी अनमोल हीरा मिल जाता है, तो मैं अेकाअेक करोड़पति बन जाता हूँ और कोअी मुझ पर अशुद्ध साधनोंका अुपयोग करनेका दोष नहीं लगा सकता। ठीक यही बात अुस समय हुअी थी जब कोहिनूरसे बड़ा अ[illegible] कलीनन नामक हीरा मिला था। अैसे और कअी अुदाहरण आसानीसे गिनाये जा सकते हैं। निःसन्देह करोड़ों कमानेकी बात मैंने अैसे ही मामलोंके लिअे कही थी।

मैं अिस रायके साथ निःसंकोच अपनी सम्मति जाहिर करता हूं कि आम तौर पर धनवान — केवल धनवान ही क्या बल्कि ज्यादातर लोग — अिस बातका विशेष विचार नहीं करते कि वे पैसा किस तरहसे कमाते हैं। अहिंसक अुपायका प्रयोग करते हुअे हमें यह विश्वास तो होना ही चाहिये कि कोअी आदमी कितना ही पतित क्यों न हो, यदि असका अिलाज कुशलतासे और सहानुभूतिके साथ किया जाय तो असे सुधारा जा सकता है। हमें मनुष्योंमें रहनेवाले दैवी अंशको जगानेका प्रयत्न करना चाहिये। और आशा रखनी चाहिये कि असका अनुकूल परिणाम निकलेगा। यदि समाजका हरअेक सदस्य अपनी शक्तियोंका अपयोग वैयक्तिक स्वार्थ-साधनके लिअे नहीं बल्कि सबके कल्याणके लिअे करे, तो क्या अिससे समाजकी सुख-समृद्धिमें वृद्धि नहीं होगी? हम अैसी जड़ समानताका निर्माण नहीं करना चाहते जिसमें कोअी आदमी अपनी योग्यताओंका पूरा पूरा अुपयोग कर ही न सके। अैसा समाज अन्तमें नष्ट हुअे बिना नहीं रह सकता। अिसलिअे मेरी यह सलाह बिल्कुल ठीक है कि धनवान लोग चाहे करोड़ों रुपये कमायें (बेशक केवल औमानदारीसे) लेकिन अुनका अुद्देश्य वह सारा पैसा सबके कल्याणमें समर्पित कर देनेका होना चाहिये। 'तेन त्यक्तेन भुंजीथा' मंत्रमें असाधारण ज्ञान भरा पड़ा है। मौजूदा जीवन-पद्धतिकी जगह, जिसमें हरअेक आदमी पड़ोसीकी परवाह किये बिना केवल अपने ही लिअे जीता है, सबका कल्याण करनेवाली नयी जीवन-पद्धतिका विकास करना हो, तो अुसका सबसे निश्चित मार्ग यही है।

## ९४

## 'कलकी चिंता न करें'

[ 'सार्वजनिक खर्च' शीर्षक लेखका बीचका भाग लिया गया है।]

जब हम अैसी निश्चिन्तता हासिल कर लें कि खानेको मिल जाये तो ठीक न मिले तो हरि अिच्छा तब हम अनेक झगडोंसे मुक्ति पा जायेंगे और स्वतंत्रता हमारे आँगनमें आकर नाचने लगेगी। कोअी यह न माने कि निश्चिन्त लोगोंको अन्तमें भूखका ही शिकार होना पडता है। कीडीको कन और हाथीको मन भर देनेवाला भगवान मनुष्यके लिअे भी अुसकी रोजकी खुराक जुटा ही देता है। सृष्टिके जीव कलकी चिंता न करके दूसरे दिनकी प्रतीक्षा भी करते हैं। पर मनुष्यने घमंडमें आकर यह मान लिया कि मैं ही सृष्टिका निर्माता और नाशका स्वामी हूँ। अुसका यह घमंड ओश्वर रोज अुतारता है मगर मनुष्य अुसे छोडना नहीं चाहता। सत्याग्रह यह घमंड दूर करनेके लिअे ही आयोजित वस्तु है।

यंग अिंडिया २१-५-३१, पृ० ११८

## ९५

## अपरिग्रहकी ओर

क्या जरूरत है कि हम सब लोग जायदाद रखें? हम अुसे कुछ अर्से तक रोककर बादमें छोड क्यों न दें? धर्माधर्मका जिन्हें खयाल नहीं अैसे व्यापारी [illegible] मतलबोंके लिअे अैसा करते हैं तो फिर हम अेक बडे और नीतियुक्त मतलबको हासिल करनेके लिअे अैसा क्या करें? हिन्दुओंके लिअे अेक समय अैसा हो चुका है जब यह मामूली बात थी। प्रत्येक हिन्दूसे यह आशा रखी जाती थी कि अेक अुमर तक गृहस्थाश्रममें रहनेके बाद वह अैसा ही जीवन अख्तियार करे जिसमें जायदाद पास नहीं रखी जाती। यह पुरानी प्रथा [illegible] हम फिरसे ताजी क्यों न करें? आखिर अिसका अर्थ यही होता है कि हम अपने निर्वाहके लिअे अुनकी दया पर निर्भर रहते हैं जिन्हें हमने अपनी जायदाद सौंप दी है। यह विचार मेरे लिअे बडा आकर्षक मालूम होता है। मेरे विचारमें लाखों अुदाहरणोंमें अेक भी दृष्टान्त अैसा नहीं मिलता जिसमें विश्वासका दुरुपयोग हुआ हो।

अवश्य अिसमें से कितने ही नैतिक सवाल पैदा होते हैं। अब पिता-पुत्रका दृष्टांत लीजिये। यदि पुत्र पिताके जैसा ही असहयोगी है तो फिर पिता अपनी जायदादकी मालिकीके हकका बोझ अुस पर लादकर अुसे क्या हल्का करे? अैसे सवाल तो हमेशा ही पैदा होंगे। मनुष्यकी नैतिक कीमत कितनी है अिसकी जांच सदाचारके अैसे गूढ़ प्रश्न बारीकीसे तौलनेकी अुसकी शक्ति कितनी है अिस पर निर्भर है। वर्तमान संस्थाका अिसका दुरुपयोग करनेका मौका न देकर यह रूढ़ि किस तरह व्यवहारमें लाओी जा सकती है अिसका निर्णय तो अेक बड़े अर्सेके अनुभवके बाद ही हो सकता है। फिर भी अिस खयालसे कि अुसका दुरुपयोग होगा किसीको अिसका प्रयोग करनेके प्रयत्नसे रुकना न चाहिये। गीताके दिव्य रचयिता हिन्द गीता का सन्देश देनेसे न रुके यद्यपि वे शायद जानते थे कि सब प्रकारकी बुराअियां यहां तक कि खूनको भी शास्त्रसंगत ठहरानेके लिअे अुसको खूब तोड़ा-मरोड़ा जायगा।

हिन्दी नवजीवन ६-७-२४ पृ० ३८२

# ९६

# पूंजीपतियोंका कर्तव्य

श्री घनश्यामदास बिड़लाने अेक दिन महाराष्ट्र व्यापारी सम्मेलन (शोलापुर) का अध्यक्षपद करते हुअे अेक भाषण दिया जिसमें अुन्होंने अपने विचार श्रोताओंके सामने बहुत निःसंकोच भावसे प्रगट किये।

पूंजीपतियोंके कर्तव्य पर बोलते हुअे अुन्होंने अेक अैसा आदर्श पेश किया जिसमें कोओी सुधार या संशोधन करना अेक श्रमिकके लिअे भी कठिन होगा। व्यापारी-वर्गके बीच अेकताकी वकालत करते हुअे अुन्होंने कहा

> लेकिन मुझे स्पष्ट करने दीजिये कि मैं व्यापारियोंके लिअे जिस अेकताकी सूचना कर रहा हूं अुस अेकताका अुद्देश्य सेवा होना चाहिये शोषण नहीं। आधुनिक पूंजीपतियोंकी अिधर कुछ समयसे काफी निन्दा की जाती रही है। लोगोंकी अैसी धारणा हो गयी है कि अुनका अेक पृथक वर्ग है। लेकिन प्राचीन कालमें परिस्थिति बिलकुल भिन्न थी। अगर हम प्राचीन कालके वैश्यके कार्योंका विश्लेषण करें तो हम पायेंगे कि अुन्हें व्यक्तिगत लाभके बजाय सामाजिक भलाओीके लिअे अुत्पादन और वितरणका कर्तव्य सौंपा गया था। अपनी सारी सम्पत्ति वह राष्ट्रके हितके लिअे अेक संरक्षकके रूपमें रखता था।

पूंजीपति यदि अपना वास्तविक कार्य पूरा करना चाहते हैं तो अुन्हें मालिकोंके रूपमें न रहकर समाजके सेवकोंके रूपमें रहना चाहिये। अगर हम अपना कर्तव्य समझें और अुसका पालन करें तो साम्यवाद या बोल्शेविज्म नहीं पनप सकता। मैं तो यहां तक कहूंगा कि अपने कर्तव्यकी अुपेक्षा करके हम खुद ही साम्यवाद और बोल्शेविज्मको बढ़नेके लिअे अुपजाअू जमीन प्रदान करते हैं। अगर हम अपने कर्तव्यको समझें और अुसका श्रद्धापूर्वक पालन करें तो मुझे पूरा भरोसा है कि हम समाजको बड़ी बुराअियोंसे बचा सकते हैं। मैं बता चुका हूं कि हमारा सच्चा कार्य अुत्पादन और वितरण करना है। आअिये हम समाजकी सेवाके लिअे अुत्पादन और वितरण करें। हम जीयें और यदि सबके हितके लिअे हमें अपना बलिदान भी करना पड़े तो अुसके लिअे तैयार रहें।

यंग अिंडिया १९-१२-२९ पृ० ४१३

९७

## विशेष प्रतिनिधित्व

[लन्दनकी दूसरी गोलमेज परिषद्की फेडरल स्ट्रक्चर कमेटीमें दिये हुअे गांधीजीके अेक विनम्र निवेदन नामसे छपे दूसरे भाषणसे।]

अब मैं अुस प्यारी चीज — विशेष वर्गोंके विशेष मतदार मंडलोंके प्रतिनिधित्व पर आता हूं। बालिग मताधिकारमें मजदूरों और अुनके जैसे वर्गोंके खास प्रतिनिधित्वकी कोअी जरूरत नहीं है, जिसका कारण मैं आपको समझाअूंगा। कांग्रेसकी या मेरे गरीबोंकी यह अिच्छा बिलकुल नहीं है कि जमींदारोंसे अुनकी मिलकियत छीन ली जाय। वे तो केवल यह चाहते हैं कि जमींदार मजदूरोंके सरपरस्त बन जायें। मेरे खयालसे जमींदारोंको अिस बातका गौरव महसूस करना चाहिये कि अुनकी रैयत, ये लाखों ग्रामवासी, बाहरके आनेवाले लोगों या अपनेमें से किसीके बजाय जमींदारोंको ही अपने प्रतिनिधि चुनना पसन्द करती है।

अिसलिअे जमींदार अपनी रैयतका साथ दें अिससे भला और सुन्दर क्या हो सकता है? लेकिन अगर जमींदारोंने यह आग्रह रखा कि दो सभाअें हों तो दोनोंमें से अेकमें अथवा अेक सभा हो तो अुसमें अुनके खास प्रतिनिधि लिये जायें, तो वे सचमुच झगड़ेका बीज बोयेंगे। और मैं आशा

करता हूँ कि जमींदारों या असे किसी वर्गकी तरफसे असी माग नहीं की जायगी।

यग अिंडिया ८–१०–३१ पृ० २९६ २९८

## ९८

## वैध परिग्रह

अपरिग्रह अस्तेयके साथ जुडा हुआ है। कोअी चीज मूलमें चुराअी हुअी न हो तो भी असे चोरीका माल ही कहा जायगा यदि हम असे बिना जरूरतके अपने पास रखते हैं। परिग्रहका अर्थ है भविष्यके लिअ व्यवस्था करना। कोअी सत्यशोधक प्रमपथका पथिक कलके लिअ कोअी वस्तु नहीं रख सकता। अीश्वर कलके लिअ कुछ भी जमा नहीं रखता। वह वर्तमानके लिअ जितना आवश्यक हो अतना ही पैदा करता है असुसे अधिक कभी पैदा नहीं करता। असिलिअ यदि हमें असकी शक्ति और व्यवस्थामें विश्वास है, तो हमें अिस बारेमें निश्चिन्त रहना चाहिये कि वह हमें अपनी नित्यकी रोटी दे देगा अर्थात् वह हमारी हर जरूरत पूरी कर देगा। सन्तों और भक्तोंने जिनका जीवन अिस प्रकार श्रद्धामय रहा है अपने अनुभवसे अिस श्रद्धाको सही पाया है। अीश्वरीय कानून मनुष्यको असकी दैनिक आजीविका देता है, असससे अधिक नहीं देता। अिस कानूनके हमारे अज्ञान या अवहेलनाके कारण असमानतायें पैदा हो गअी हैं और अनुसे तरह तरहकी मुसीबतें हमें अुठानी पडती हैं। अमीरोंके पास अनावश्यक चीजोंके भंडार भरे रहते हैं जिनकी अुन्हें जरूरत नहीं होती और अिसलिअ जिनकी अवहेलना और बरबादी होती है। अुधर करोडों लोग जीविकाके अभावमें भूखों मरते हैं। यदि हरअेक अतनी ही चीजें अपने पास रखे जितनीकी असे जरूरत हो तो किसीको भी तंगी न रहे और सब सतोषसे रहें। आज तो अमीरोंको गरीबोंसे कम असन्तोष नहीं है। गरीब आदमी लखपति बनना चाहता है और लखपति करोडपति बनना चाहता है। सन्तोषकी वृत्तिको सर्वत्र फैलानेकी गरजसे धनवानोंको अपरिग्रहकी दिशामें पहल करनी चाहिये। यदि वे अपनी सपत्तिको ही साधारण मर्यादाके भीतर रखें तो भी भूखोंको आसानीसे खाना दिया जा सकता है और वे भी अमीरोंके साथ साथ सन्तोषका पाठ सीख लेंगे। अपरिग्रहके आदर्शकी सम्पूर्ण सिद्धिकी शर्त यह है कि पक्षियोंकी तरह मनुष्यके पास कोअी आसरा न हो कोअी वस्त्र न हो और कलके लिअ भोजन सामग्री न हो। बेशक असे अपनी रोजकी रोटीकी जरूरत होगी मगर असे

जुगाना ओीश्वरका काम होगा अुसका नहीं। अिस आदर्श तक विरले ही लोग पहुंच सकते हैं। अूपरसे असंभव दिखाओी देनेवाले अिस आदर्शसे हमें साधारण जिज्ञासुओंको दूर नहीं भागना चाहिये। हमें अिस आदर्शको सदा दृष्टिमें रखना चाहिये और अुसके प्रकाशमें अपने परिग्रहकी जांच करते रहना चाहिये तथा अुसे कम करनेका प्रयत्न करना चाहिये। सच्ची सभ्यता आवश्यकताओंकी वृद्धिमें नहीं है, परन्तु जान-बूझकर और स्वेच्छापूर्वक अुनके घटानेमें है। जिससे सच्चे सुख और सन्तोषकी वृद्धि तथा सेवाशक्तिकी वृद्धि होती है। अिस कसौटी पर कसकर देखनेसे हमें मालूम होता है कि हम आश्रमवासियोंके पास अभी बहुतसी चीजें हैं जिनकी जरूरत हम साबित नहीं कर सकते और जिस प्रकार हम अपने पड़ोसियोंको चोरी करनेका प्रलोभन देते हैं।

शुद्ध सत्यकी दृष्टिसे शरीर भी अेक परिग्रह ही है। यह सच कहा है कि भोगकी अिच्छाके कारण आत्माके लिअे शरीरकी सृष्टि होती है। जब यह अिच्छा मिट जाती है तब फिर शरीरकी आवश्यकता नहीं रह जाती और मनुष्य जन्म मरणके कुचक्रसे मुक्त हो जाता है। आत्मा सर्वव्यापक है अैसे पिंजड़े जैसे शरीरमें बन्द रहने या अुस पिंजड़ेके खातिर बुराओी करने या किसीके प्राण लेनेकी भी चिन्ता क्या करनी चाहिये? अिस प्रकार हम संपूर्ण त्यागके आदर्श तक पहुंच जाते हैं और जब तक शरीर रहता है तब तक सेवाके काममें अुसका अुपयोग करना सीखते हैं यहां तक कि सेवा न कि रोटी हमारे जीवनका आधार बन जाती है। हम केवल सेवाके लिअे खाते पीते सोते और जागते हैं। अैसी मनोवृत्तिसे समय पाकर हमें सच्चा सुख और आनन्दमय दृष्टि प्राप्त होती है। हम सबको अिस दृष्टि कोणसे आत्म निरीक्षण करना चाहिये।

हमें याद रखना चाहिये कि अपरिग्रहका सिद्धान्त वस्तुओंकी भांति विचारों पर भी लागू होता है। जो मनुष्य अपने मस्तिष्कको व्यर्थ ज्ञानसे भर लेता है वह अुस अमूल्य सिद्धान्तका भंग करता है। जो विचार हमें ओीश्वरसे विमुख करते हैं या अुसकी ओर नहीं ले जाते वे हमारे मार्गमें बाधक होते हैं। अिस सम्बन्धमें हम गीताके १३ वें अध्यायमें दी हुआी ज्ञानकी व्याख्याका विचार कर सकते हैं। वहां हमें यह बताया गया है कि अमानित्व (नम्रता) आदि ज्ञान है अन्य सब कुछ अज्ञान है। यदि यह सच है—और अिसके सच होनेमें कोओी शंका नहीं है—तो आज हम ज्ञान समझकर जिस ढेरका ज्ञान लेते हैं वह सब निरा अज्ञान है और अिस लिअे अुससे कोओी लाभ होनेके बजाय अुलटी हानि ही होती है। अिससे दिमाग भटकता है और अन्तमें खाली हो जाता है। असन्तोष फैलता है

और अनर्थ बढ़ते हैं। कहना न होगा कि यह जड़ताकी वकालत नहीं है। हमारे जीवनका अेक अेक क्षण मानसिक या शारीरिक प्रवृत्तिसे भरा होना चाहिये। परन्तु वह प्रवृत्ति सात्त्विक सयोमुख होनी चाहिये। जिसने अपना जीवन सेवाके लिअे अर्पण कर दिया है वह अेक क्षण भी बेकार नहीं रह सकता। परन्तु हमें सत्प्रवृत्ति और दुष्प्रवृत्तिमें भेद करना सीखना होगा। सेवापरायण मनुष्यको यह विवेक सहज ही प्राप्त होता है।

फ्राम यरवडा मंदिर प्रक० ६

## ९९

## बंध परिग्रहका बचाव

प्र० — जब तक धन-दौलत है हर हालतमें असकी हिफाजत भी होनी चाहिये। फिर क्या वजह है कि आप अिस चीजको समझ नहीं पाते? प्रत्येक स्थितिमें हिंसासे बचे रहनेका आपका आग्रह बिल्कुल अव्यावहारिक और असंगत है। मेरे विचारमें अहिंसा कुछ चुने हुअे लोगोंके ही कामकी चीज हो सकती है।

अु० — अिस सवालका जवाब अिन पृष्ठोंमें और यंग अिंडिया में भी कअी बार किसी न किसी रूपमें दिया जा चुका है। लेकिन यह अेक सनातन सवाल है। अिसलिअे मेरा काम है कि जितनी बार यह पूछा जाय मैं अिसका जवाब दूं। और जब प्रश्नकर्ताके समान सच्चे जिज्ञासु पूछते हैं तब तो जवाब देना ही चाहिये। मेरा दावा यह है कि आज भी जब हमारे समाजकी रचनाका आधार सोच-समझकर अपनाअी हुअी अहिंसा नहीं है सारे संसारमें मनुष्य-जाति अेक-दूसरेकी भलमनसाहत पर ही जी रही है और अपनी दौलतको बचाये हुअे है। अगर अैसा न होता तो दुनियामें बहुत ही थोड़े और बहुत ही क्रूर आदमी बचे होते। लेकिन हकीकत यह नहीं है। परिवारमें लोग परस्पर स्नेहके बंधनमें बंधे रहते हैं। और परिवारोंकी तरह ही सभ्य माने जानेवाले मानव-समाजमें राष्ट्रोंके अलग अलग दल भी परस्परके अिन बंधनोंसे बंधे हुअे हैं। फर्क अितना ही है कि वे जीवनमें अहिंसाके नियमको सर्वोपरि नहीं मानते। अिसका मतलब यह हुआ कि अभी अुन्होंने अिसकी असीम शक्तियोंकी थाह नहीं लगाअी है। मैं यह कहूंगा कि अब तक सिर्फ अपनी जड़ताके कारण ही हम यह मानते रहे हैं कि अहिंसाका संपूर्ण पालन अपरिग्रह आदि संयम-सूचक व्रतोंको धारण करनेवाले कुछ अिनगिने लोग ही कर सकते हैं। बात यह है कि अगर हमें अहिंसाके

क्षेत्रमें नित-नयी शोध करता हो और मानव जाति पर शासन करनेवाले इस सनातन और महान नियमकी नयी नयी शक्तियोंका समय समय पर संसारको परिचय कराता हो, तो उसके लिए इस नियमोंका पालन आवश्यक है। अगर संसारका यही सर्वश्रेष्ठ नियम है तो यह सबके लिए कल्याणकारक होना चाहिये। जो अनेक असफलतायें हमारे देखनेमें आती हैं वे इस नियमकी नहीं, उसका पालन करनेवालोंकी हैं। क्योंकि उनमें से कइयोंको यह पता तक नहीं रहता कि वे जाने-अनजाने इस नियमके अधीन बरत रहे हैं। जब माँ अपने बच्चेके लिए खुद मरनेको तैयार हो जाती है, तो वह अनजाने ही इस नियमका पालन करती है। मैं पिछले पचास बरससे लोगोंको यह समझाता रहा हूँ कि वे इस नियमको समझ-बूझकर अपनायें और असफल होने पर भी उसके पालनमें दत्तचित्त बने रहें। पचास वर्षके इस प्रयोगका परिणाम आश्चर्यजनक हुआ है और अहिंसामें मेरी श्रद्धा उत्तरोत्तर बढ़ती गयी है। मैं दावेके साथ कहता हूँ कि लगातार प्रयत्न करते रहनेसे एक समय वह आयेगा जब लोग सबके ईमानदारीसे कमाये हुए धनका स्वेच्छासे आदर करेंगे और उसकी रक्षामें सहायक होंगे। उसमें शर्त यह कि वह धन पापका धन न होगा और उसमें असमानताओंका वह उद्धत प्रदर्शन भी न होगा जिससे आज हम घिरे हुए हैं। अहिंसक व्यापारीको अन्याय और अनीतिसे कमाये जानेवाले धनसे आसक्ति न होना चाहिये, क्योंकि उसके पास हिंसाका सफल प्रतिकार करनेके लिए सत्याग्रह और असहयोगका अचूक शस्त्र मौजूद है। जहाँ कहीं इस शस्त्रका सचाईके साथ यथोचित उपयोग किया गया है वहाँ हिंसक शस्त्रोंकी कोई आवश्यकता ही नहीं रह गयी है। अहिंसाके सम्पूर्ण शास्त्रका जानकार होनेका दावा तो मैंने कभी नहीं किया। किसीके लिए ऐसा दावा कभी किया भी नहीं जा सकता। उसी तरह मैं जानता हूँ कि किसी भी भौतिक शास्त्रके लिए, ऐसा तक कि गणित जैसे निश्चित शास्त्रके लिए भी इस तरहका दावा नहीं किया जा सकता। मैं तो एक सत्यशोधक मात्र हूँ और प्रयत्नशीलकी तरह सत्यका। इस शोधमें मेरा अनुसरण करनेवाले मेरे कुछ साथी भी हैं। अपने इन साथियोंको मैं आमंत्रण देता हूँ कि सत्यकी इस अत्यन्त कठिन किन्तु अविनाशी रसपूर्ण शोधमें वे मेरा साथ दें।

हरिजनसेवक १-२-’४२ पृ० ६२-६४

## १००

## अन्यायपूर्वक कमाये हुअे धनका त्याग

[ श्री महादेव देसाओके 'साप्ताहिक पत्र' से। ]

ग्रामसेवक विद्यालयके विद्यार्थियोंकी ओरसे अक प्रश्न यह पूछा गया था ... लोगोंके अन्यायपूर्वक कमाये हुअे धनको कैसे छीना जाय ? समाजवादी यही करना चाहते हैं।

गांधीजीने जवाब दिया : अिस बातका निर्णय कौन करेगा कि यह न्यायपूर्वक कमाया हुआ है और यह अन्यायपूर्वक ? जिसका निर्णय तो केवल अन्तर्यामी औश्वर ही कर सकता है या फिर धनिकों और निर्धनोंके द्वारा नियत किये गये योग्य निर्णायक जिसका निर्णय कर सकते हैं। पर अगर तुम यह कहते हो कि सभी तरहकी मिल्कियत और धन-दौलतका रखना चोरी है तो फिर सभीको अपनी अपनी सम्पत्तिका त्याग कर देना चाहिये। क्या हमने यह त्याग किया है ? यह आशा रखकर कि दूसरे हमारा अनुसरण करेंगे हम खुद सम्पत्ति-परित्यागका आरम्भ कर दें। अन लोगोंके लिअे जिनका यह विश्वास है कि अुनकी सच्ची सम्पत्ति अन्याय-अर्जित है अिसके सिवा दूसरा कोअी मार्ग ही नहीं।

हरिजन, १-८-'३६, पृ० १९३, १९५

## १०१

## अगर धनवान संरक्षक न बनें तो

प्र० — आप कहते हैं कि राजा, जमींदार या पूंजीपति संरक्षक (ट्रस्टी) बनकर रहें। आपके खयालमें क्या असे राजा, जमींदार या पूंजीपति अभी मौजूद हैं ? या वर्तमान राजा वगैरामें से किन्हींके अिस प्रकार बदल जानेकी अुम्मीद है ?

अु० — मेरे खयालसे असे कुछ राजा, जमींदार और पूंजीपति आज भी हैं। जिसका मतलब यह नहीं कि वे पूरे पूरे संरक्षक बन चुके हैं। लेकिन अुनकी गति अुस ओर है। यह पूछा जा सकता है कि क्या वर्तमान राजाओं और दूसरे लोगोंसे गरीबोंके संरक्षक बननेकी आशा रखी जा सकती है। यदि वे अपने आप ऐसे नहीं बन जाते हैं, तो परिस्थितियां जोर जबरदस्ती अुनमें यह सुधार करा देंगी। हां, वे संपूर्ण विनाशको आमंत्रित करें तो दूसरी बात है। जब पंचायत राज स्थापित हो जायगा, तो लोकमत वह काम

सरक्षित किसानोंकी भलाओीके लिये करता है। अुस हालतमें व अपने परिश्रमके वमीशनके रूपमें वाजिब रकमसे ज्यादा नहीं लेंगे। अिस समय धनिक वर्ग रावथा अनावश्यक ठाटबाट और फिजूलखर्चीमें तथा जिन किसानोंके बीचमें वे रहते हैं अनके गदगी भरे वातावरण और कुचल डालने वाले दारिद्र्यमें कोओी अनुपात नहीं है। अिसलिये अक आदर्श जमींदार किसानोंका बहुत कुछ बोझा जो वह अभी अन पर रख रहा है अवश्य घटा देगा। वह किसानोंके गहरे सपर्कमें आयेगा और अनकी आवश्यकताओंको जानकर अन निराशाके स्थान पर जो अनके प्राणोंको सुखाये डाल रही है अनमें आशाका सचार करेगा। वह किसानोंके सफाओ और तन्दुरुस्तीके नियमोंके अज्ञानको दर्शककी तरह देखता नहीं रहेगा बल्कि अिस अज्ञानको दूर करेगा। किसानोंके जीवनकी आवश्यकताओंकी पूर्ति करनेके लिये वह स्वय अपनेको दरिद्र बना देगा। वह अपने किसानोंकी आर्थिक स्थितिका अध्ययन करेगा और अस स्कूल खोलेगा जिनमें किसानोंके बच्चोंके साथ साथ वह अपने बच्चोंको भी पढ़ायेगा। वह गावके कुअें और तालाबको साफ करायेगा। वह किसानोंको अपनी सड़कें और अपने पाखाने खुद आवश्यक परिश्रम करके साफ करना सिखायेगा। वह किसानोंके बरोकटोक अिस्तेमालके लिये अपने सुन्दर बाग निसकोच भावसे खोल देगा। जो गैरजरूरी अिमारतें वह अपनी मौजके लिये रखता है अुनका अपयोग अस्पताल स्कूल या असे ही दूसरे कामोंके लिये करेगा। यदि पूजीपति वर्ग कालका सकेत समझकर सम्पत्तिके बारेमें अपने अिस विचारको बदल डाले कि अस पर अुसका ओीश्वर प्रदत्त अधिकार है तो जो सात लाख घूरे आज गाव कहलाते हैं अुन्हें आननफाननमें शान्ति स्वास्थ्य और सुखके धाम बनाया जा सकता है। मेरा दृढ़ विश्वास है कि यदि पूजीपति जापानके अमरावोंका अनुसरण करे तो वह सचमुच कुछ खोयेगा नहीं और सब कुछ पायेगा। केवल दो मार्ग हैं जिनमें से पूजीपतियोंको अपना चुनाव कर लेना है। अक तो यह कि पूजीपति अपना अतिरिक्त सग्रह स्वेच्छासे छोड दें और अुसके परिणामस्वरूप सबको वास्तविक सुख प्राप्त हो जाय। दूसरा यह कि अगर पूजीपति समय रहते न चेतें तो करोडो जाग्रत किन्तु अज्ञान और भूखे लोग देशमें असी गडबड़ मचा दें जिसे अक बलशाली हुकूमतकी फौजी ताकत भी नहीं मिटा सकती। मैंने यह आशा रखी है कि भारतवर्ष अिस विपत्तिसे बचनेमें सफल रहेगा। अुत्तर प्रदेशके कुछ नौजवान ताल्लुकेदारोंसे मेरा जो घनिष्ठ सपर्क हुआ है अससे मेरी यह आशा बलवती बनी है।

यग अिन्डिया ५-१२-२९ पृ० ३९६

सिपाहनकी प्रचार-समितिके पर्चेका जवाब ७-८ —की कल्पनाके स्वराज्यमें राजा और रकका स्थान ८८-४ —की गांधी राज्य की व्याख्या ७-८ —की गांवोंकी अप रचनामें जमींदार और साहूकारका स्थान ७६-७७ —की दृष्टिमें अहिंसा व सत्य अब ही सिक्केके दो पहलू ४३ —की दृष्टिमें धन नहीं श्रम श्रेष्ठ है ४२ —की दृष्टिमें सत्ता साध्य नहीं साधन है ८७ —की दृष्टिमें सत्य और अहिंसा समाजवादके मूल आधार है ४४-४५ —की दृष्टिमें समाजवाद ४२-४३ —की पूजिपतियोंकी कल्पना ६३-६५ —की रायमें अगर सब लोग रोटीके लिए श्रम करें तो दुनिया स्वर्ग बन जाय १०५ —की रायमें अहिंसक मार्गसे बगवड़े टाला जा सकता है ७५ —की रायमें अहिंसक विरोधकी शक्ति रचनात्मक कार्यक्रम पर अमल करनेसे ही पैदा हो सकती है १ ७ —की रायमें अहिंसाके कायम पराजय जैसा शब्द नहीं ७४ —की रायमें कार्यक्रम जब सत्य और अहिंसाको न छोडें ६८ ७० —की रायमें कांग्रेसी सत्ता और अहिंसा ६६-६८ —की रायमें काम ही गरीबोंका अद्भुत जरिया है १३६ —की रायमें क्रांतिकारी तरीका भारतमें सफल नहीं हो सकता ३५ —की रायमें गांवोंका या अमन ही है १००-०४ —की रायमें बढ़िपूर्वक किया हुआ शरीर श्रम समाज सेवाका उत्तम प्रकार है ११५-१९ —की रायमें भारतके पंजीपति जापान व अमरीकाका अनुसरण कर तो पुरा जायेंगे नहीं १ ६ —की रायमें भौतिक सुविधाओंकी वृद्धि नैतिक विकासमें मदद नहीं करती ८ —की रायमें युद्धके द्वारा भारतका स्वराज्य असभव ३५ —की रायमें वर्ग विग्रह अनिवार्य नहीं है ७६-७८ —की रायमें शरीर-श्रमका अर्थ ९५ —की रायमें शारीरिक श्रम हमारा जन्मप्राप्त कर्तव्य है १०३ —की रायमें सत्य व अहिंसाको कांग्रेस के विधानसे निकाल देना चाहिये ६९ —की रायमें समाजवादी क्रांति रामराज्यकी ओर ले जायगी ७८ —की रायमें समाजवादी क्रांतिसे हिंदू मुसलमानका झगडा शांत होगा ७८ —की रायमें सर्वोदय की निशानी ९८-९९ —की रायमें हम सबको खुदके भंगी बन जाना चाहिये ९७ —की रायमें हिंसा या अत्याचारोंसे स्वराज्य नहीं मिलेगा ३२-३४ —की हिन्दुस्तानकी आजादीकी व्याख्या २१-२३ —के गरीबोंकी आजादी १८-१९ —के स्वराज्य पर कुछ विचार ३५-३८ —को अगर अयत्रा काजी भी स्वेच्छाचारी मंजूर नहीं ७९ —द्वारा ब्रिटनके साथ समान भागीदारीके विषयमें १४-१५ —पर रस्किनकी

योग्यविम ७९–८० –का अथ ८०–८६
ब्रड लेबर ११६–१८ देखिये रोटीके लिअ श्रम
भगवदगाता ९६
भणसाली १७९
भारत १६ –का अतीत अतिशय सु वर है १६ –मस्लिम और हिंदू मस्ह तिका प्रतिनिधित्व करता है १६
मदनलाल धींगरा ३१–३२
मधुसूदन दास १२९
मुस्लिम लीग ६४
मुहम्मदअली मौलाना ११
मेजिनी २९–३
मोतीलालजी नहरू ६
मार्क्स ३२
रस्किन ३२ ३४ ४१ ९६ ९८ ११९
रानडे ११
रामराज्य १८ ३८
रामायण ६१
रूस ४६
रोटीके लिअ श्रम १ ७ १०८ ११६–१८ देखिये ब्रड लेबर
लालकुर्तीवाले ४१
लुअी फिशर ४५–४७
लेनिन ४७ ८ ८४
वगयुद्ध ७५–७६ ८८–८९
वल्लभभाई पटेल १ ६
वाल्डन १७७
विभीषण ३९ ६१
शकरराव देव ६८ १८५ –का पत्र गाधीजीका ६६–६७
शरीर-श्रम ९५ ९६–९७ १ ६– ८ १२ १३५ १३८ १४ –४१ १४२–४४ –का आश्रम जीवन में स्थान १ ८–११
श्रम १३० –यज्ञ १ ०–०२
सरक्षक (ट्रस्टी) ८९ –का अहिंसक समाजमें स्थान १६८
सरक्षकता (ट्रस्टीशिप) १६१–६२ १६६ १६७–६८ १६९ १८१ –का सिद्धात १५९ –क्या है? १६० –धनवानोंकी १८१–८२
सत्याग्रह –के जरिये राजनीतिक आर्थिक और नतिक रागोंका मिटाया जा सकता है ४५ –लोकशिक्षा और लोक जागृतिका सबसे बडा साधन ४
समाजवाद ७१
सरोजिनी नायडू ११ ८७
सर्वोदय ४६
सट साअिमन ८३
सेवाग्राम ६२
स्मटस जनरल ३३
स्टालिन ४७
स्वराज्य ७–८ २८ ३३ ३९ –की योजनामें धनवानों और शिक्षितो का अपने स्वार्थोंको विलीन करना होगा ३६ –की व्याव हारिक परिभाषा ९ –जनताको सत्ताका नियमन और नियत्रण करनेकी शक्तिका भान करानेसे होगा ३७ –नीतिके रास्तेसे पाना है ३४ –में रेल अस्पताल यत्र और सेना जनताके भलेके लिअ काम करेंगे ७–८
हरिजन १३७
हिंद स्वराज्य ३ ८

## मेरे सपनोंका भारत

लेखक गांधीजी

जिस संग्रहमें भारतके सामाजिक आर्थिक राजनीतिक धार्मिक आदि सारे महत्त्वपूर्ण प्रश्नों पर गांधीजीके विचार पेश किये गये हैं। जिनसे पता चलता है कि राष्ट्रपिता स्वतंत्र भारतसे क्या क्या आशायें रखते थे और उसका कैसा निर्माण करना चाहते थे। राष्ट्रपति डा० राजेन्द्रप्रसाद अपनी प्रस्तावनामें लिखते हैं "मेरा विश्वास है कि यह पुस्तक गांधीजीकी शिक्षाके दुनियाको अनूठापन प्रस्तुत करनेवाले साहित्यमें एक कीमती वृद्धि करेगी।"

कीमत २.५० डाकखर्च १.००

## शरीर-श्रम

लेखक गांधीजी

हमारे समाजमें शरीरकी मेहनतको और मेहनत करके रोटी कमानेवालोंको हलकी नजरसे देखा जाता है। गांधीजीने श्रमकी प्रतिष्ठाको बढ़ानेका प्रयत्न किया। यहां अिस विषयमें गांधीजीके जो विचार पेश किये गये हैं, अुनसे शरीर-श्रमकी व्याख्या और अुसके महत्त्वका, युगकी आवश्यकताका और समाजको अुससे होनेवाले लाभोंका पता चलता है।

कीमत ०.२५ डाकखर्च ०.१३

## सर्वोदय

लेखक गांधीजी

गांधीजीके मतानुसार सर्वोदयका अर्थ आदर्श समाज-व्यवस्था है। अिस पुस्तकमें सर्वोदयकी विस्तृत चर्चा की गयी है और बताया गया है कि यह कैसे सिद्ध किया जा सकता है। अिस संग्रहका अुद्देश्य समाजके सामने गांधीजीका शांति और स्वतंत्रताका अुदात्त स्वप्न पेश करना है।

कीमत २.०० डाकखर्च ०.८५

नवजीवन ट्रस्ट, अहमदाबाद-१४